अर्थ—( अपि ) तथा ( तैजसम् ) तैजस शरीर भी लब्धिप्रत्यय[1] अर्थात् ऋद्धिप्राप्त होता है ॥ ४८ ॥

**शुभं विशुद्धमव्याघाति चाहारकं प्रमत्तसंयतस्यैव ॥ ४९ ॥**

अर्थ—( आहारकं ) आहारक शरीर ( शुभं ) शुभ है अर्थात् शुभ कार्यको पैदा करता है ( विशुद्धं ) विशुद्ध है अर्थात् विशुद्ध कर्मका कार्य है ( च ) और ( अव्याघाति ) व्याघातरहित[2] है तथा ( प्रमत्तसंयतस्य एव ) प्रमत्तसंयत मुनिके ही होता है ॥ ४९ ॥

**नारकसम्मूर्च्छिनो नपुंसकानि ॥ ५० ॥**

अर्थ—( नारकसम्मूर्च्छिनः ) नारकी और सम्मूर्च्छन जीव ( नपुंसकानि ) नपुंसक होते हैं ॥ ५० ॥ किन्तु—

**न देवाः ॥ ५१ ॥**

अर्थ—( देवाः )चार प्रकारके देव नपुंसक ( न ) नहीं हैं अर्थात् देवोंमें स्त्रीवेद और पुरुषवेद दो ही होते हैं नपुंसकवेद नहीं होता है ॥ ५१ ॥

**शेषास्त्रिवेदाः ॥ ५२ ॥**

---

१ तैजस शरीर दो प्रकारका है–भिन्नतैजस और अभिन्नतैजस । इनमेंसे यहां भिन्नतैजस ही ग्रहण करना चाहिये । अभिन्नतैजस संसारीमात्रके होता है । २ अढाईद्वीपमें ही ।

अर्थ—( शेषाः ) नारकी देव और सम्मूर्छनोंके अतिरिक्त गर्भज तिर्यंच और मनुष्य ( त्रिवेदाः ) तीनों वेदवाले अर्थात् पुरुष स्त्री और नपुंसक होते हैं ॥ ५२ ॥

**औपपादिकचरमोत्तमदेहाऽसंख्येयवर्षायुषोऽनपवर्त्यायुषः ॥ ५३ ॥**

अर्थ—( औपपादिकचरमोत्तमदेहाऽसंख्येयवर्षायुषः ) देव, नारकी, चरमोत्तमदेह[1] और असंख्यातवर्षकी आयुवाले भोगभूमिके जीव ( अनपवर्त्यायुषः[2] ) परिपूर्ण आयुवाले होते हैं। अर्थात् किसी भी कारणसे न्यून आयु होकर उनकी अकालमृत्यु नहीं होती है ॥५३॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

---

१ अन्तकी उत्कृष्ट देह धारण करनेवाले अर्थात् उसी भवमें मोक्षजानेवाले तीर्थंकरादिक । २ अपवर्त्य–घटनेयोग्यका है । नहीं घटने योग्य है आयु जिनका सो अनपवर्त्यायुष है ।



## अथ तृतीयोध्यायः प्रारभ्यते ।

जीवपदार्थके कथनमें उसके निजतत्त्व बतलाये जा चुके । अब उसके रहनेके स्थान जो तीन लोक हैं उनमेंसे पहिले अधोलोकका वर्णन करते हैं;—

**रत्नशर्कराबालुकापङ्कधूमतमोमहातमःप्रभा भूमयो घनाम्बुवाताकाशप्रतिष्ठाः सप्ताऽधोऽधः ॥ १ ॥**

अर्थ—( रत्नशर्कराबालुकापङ्कधूमतमोमहातमःप्रभाः ) रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, बालुकाप्रभा, पङ्कप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा और महातमःप्रभा ये (  ) सात ( भूमयः ) भूमियें हैं और (अधोऽधः) क्रमसे एकके नीचे दूसरी, दूसरीके नीचे तीसरी इसप्रकार नीचे २ (घनाम्बुवाताकाशप्रतिष्ठाः) तीन वातवलय और आकाशके आश्रय स्थिर हैं अर्थात् समस्त भूमियें घनोदधि

१ इस सूत्रमें जो 'वात' शब्द आया है, वह व्याकरणके एक नियमके अनुसार समस्यन्त है । दो 'वात' शब्दोंका समास होकर उनमेंसे एकका लोप हो गया है । " वातश्च वातश्च वातौ " । इससे घनाम्बुवात ( घनोदधिवात ) और घनवात समझना और 'घन' शब्द सामान्य है, इसलिये उसका विशेष तनुवात भी समझना । इस तरह 'घनाम्बुवात' पदसे घनोदधिवात घनवात और तनुवात ये तीनें वातवलय समझना ।

वातवलयके आधार हैं, घनोदधिवातवलय घनवातवलयके आधार हैं, घनवातवलय तनुवातवलयके आधार है और तनुवातवलय आकाशके आधार है और आकाश अपने ही आधार है ॥ १ ॥

विशेष—रत्नप्रभा नामकी पृथिवी एक लाख अस्सी हजार योजनकी मोटी है । उसके तीन विभाग हैं । उनमेंसे १६००० योजन मोटा ऊपरका **खरभाग** है । उसमें चित्रा वज्रा वैडूर्य इत्यादि एक एक हजार योजनकी मोटी १६ पृथिवी हैं। इनमेंसे ऊपर नीचेकी एक एक हजार योजनकी दो पृथिवी छोड़कर बीचकी १४ हजार योजन मोटी और एकराजू लंबी चौड़ी पृथिवीमें किंनर किंपुरुष महोरग गंधर्व यक्ष भूत और पिशाच इन सात प्रकारके व्यंतर देवोंके तथा नागकुमार विद्युत्कुमार सुपर्णकुमार अग्निकुमार वातकुमार स्तनितकुमार उदधिकुमार द्वीपकुमार दिक्कुमार इन नव प्रकारके भवनवासी देवोंके निवासस्थान हैं । खरभागके नीचे चौरासी हजार योजन मोटा **पंकभाग** है । उसमें असुरकुमार और राक्षसोंके निवासस्थान हैं और पंकभागके नीचे ८०००० अस्सी हजार योजन मोटा **अब्बहुलभाग** है, उसमें प्रथम नरक है । उसके नीचे एक एक राजूका अन्तराल छोड़कर शर्कराप्रभादि ६ पृथिवी हैं । उन सबमें ही नारकियोंके रहनेके बिल अर्थात् निवासस्थान हैं ।

---

१ रत्नप्रभादिक पृथिवियोंके नाम गुणोंके अनुसार हैं रूढी नहीं हैं । रूढी नाम धम्मा, वंशा, मेघा, अंजना, अरिष्टा, मघवी और माघवी है । २ यहां एक योजन २००० कोशका समझना चाहिये ।

वे बिल कौन २ सी पृथिवीमें कितने २ हैं, यह बतलानेके लिये सूत्रकार कहते हैं,—

**तासु त्रिंशत्पञ्चविंशतिपञ्चदशदशत्रिपञ्चोनैक-
नरकशतसहस्राणि पञ्च चैव यथाक्रमम् ॥ २ ॥**

अर्थ—( तासु ) उन रत्नप्रभादि सातों पृथिवियोंमें ( यथाक्रमं ) क्रमसे ( त्रिंशत्पञ्च-विंशतिपञ्चदशदशत्रिपञ्चोनैकनरकशतसहस्राणि) तीसलाख, पच्चीसलाख, पन्द्रहलाख, दश लाख, तीनलाख, पांचकम एकलाख (च) और (पञ्च एव) पांच ही नरक हैं। अर्थात् प्रथम पृथिवीमें तीसलाख, दूसरी पृथिवीमें पच्चीस लाख, तीसरीमें पंद्रह लाख, चौथीमें दश लाख, पांचवींमें तीन लाख, छट्ठीमें पांच कम एक लाख और सातवीमें पांच ही नरक हैं॥ ये नरक ( बिले ) गोल त्रिकोण चौकोण इत्यादि अनेक प्रकारके हैं और उनमें कई एक संख्यात योजनके और कई एक असंख्यात योजनके लंबे चौड़े हैं। बिलोंके अंतरालमें चारों ओर प्रत्येक बिलके पृथिवीस्कंध हैं। जैसे ढोलको पृथिवीमें गाड़ देनेसे चारों तरफ पृथिवी रहती है और भीतर पोल रहती है, उसीप्रकारसे पृथिवीस्कन्धोंके बीचमें ढोलके भीतरकी पोलके समान बिले होते हैं ॥ २ ॥

**नारकानित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः ॥ ३ ॥**

अर्थ—( नारकाः ) नारकी जीव ( नित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः ) सदा ही अशुभतर लेश्यावाले, अशुभतर परिणामवाले, अशुभतर देहके धारक, अशुभतर वेदनावाले और अशुभतर विक्रिया करनेवाले होते हैं। निरन्तर अशुभ कर्मका उदय रहनेके कारण उनके परिणामादि सदा अशुभ ही रहते हैं ॥ ३ ॥

**परस्परोदीरितदुःखाः ॥ ४ ॥**

अर्थ—नारकी जीव परस्पर एक दूसरेको दुःख उत्पन्न करते रहते हैं। अर्थात् कुत्तोंकी तरह निरंतर परस्पर लड़ते झगड़ते रहते हैं ॥ ४ ॥

**संक्लिष्टाऽसुरोदीरितदुःखाश्च प्राक्चतुर्थ्याः ॥ ५ ॥**

अर्थ—( च ) तथा वे नारकी जीव ( प्राक्चतुर्थ्याः ) चौथे नरकसे पहिले अर्थात् पहिले दूसरे तीसरे नरक पर्यन्त ( संक्लिष्टासुरोदीरितदुःखाः ) अंबावरीष जातिके संक्लिष्ट परिणामवाले असुरोंके द्वारा भी दुःखी किये जाते हैं ॥ अर्थात् जिसप्रकार इस लोकमें अनेक अज्ञानी पुरुष मेंढ़े भैंसे हाथियोंको मद्य पिलाकर परस्पर लड़ाते है और उनकी हारजीतसे

१ नरान् जीवान् काययतीति नरकास्तत्रभवाः नारकाः। जिसके स्पर्श करनेसे जीव रोने चिल्लाने लग जाते हैं वे नरक हैं। और उनमें जो पैदा होते हैं, सो नारक कहाते हैं। २ उदीरित—किया हुआ। ३ 'उदीरित-दुःखाः' दिया गया है, दुःख जिनको ऐसे।

आनंद मानते हैं वा तमाशा देखते हैं, उसीप्रकार तीसरे नरक तकके नारकी जीवोंको, दुष्ट कौतुकी देव अवधिज्ञानसे उनके पूर्व वैरोंका स्मरण करा कराके परस्पर लड़ाते तथा दुःखित करते रहते हैं और आप तमाशा देखते हैं ॥ ५ ॥

**तेष्वेकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमा सत्त्वानां परा स्थितिः ॥ ६ ॥**

अर्थ—( तेषु ) उन नरकोंमें रहनेवाले (सत्त्वानां) नारकी जीवोंकी ( परा ) उत्कृष्ट बड़ीसे बड़ी ( स्थितिः ) आयु ( एकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमा ) पहिले नरकमें एक सागरकी, दूसरे नरकमें तीन सागरकी, तीसरे नरकमें सात सागरकी, चौथे नरकमें दश सागरकी, पांचवेंमें सत्तरह सागरकी, छट्ठेमें बाईस सागरकी और सातवें नरकमें तेतीससागरकी है ॥ ६ ॥

अब मध्यलोकका वर्णन करते हैं.—

**जम्बूद्वीपलवणोदादयः शुभनामानो द्वीपसमुद्राः ॥ ७ ॥**

अर्थ— इस चित्रा पृथिवीवर ( जम्बूद्वीपलवणोदादयः ) जम्बूद्वीपादिक तथा लवणसमुद्रादिक ( शुभनामानः ) उत्तम २ नामवाले ( द्वीपसमुद्रा ) द्वीप और समुद्र हैं ॥

विशेष—सबके बीचमें जम्बूद्वीप है, उसके चारों तरफ लवणसमुद्र है, उसके चारों तरफ

धातुकीखंड द्वीप है, उसके चारों तरफ कालोदधि समुद्र है, उस (कालोदधि समुद्र) के चारों ओर पुष्करवर द्वीप है और उसके चारों ओर पुष्करवर समुद्र है। इसीप्रकार एक दूसरेको घेरे हुए अन्तके स्वयंभूरमणसमुद्रपर्यन्त असंख्यात द्वीप और समुद्र हैं ॥ ७ ॥

**द्विर्द्विर्विष्कम्भाः पूर्वपूर्वपरिक्षेपिणो वलयाकृतयः ॥ ८ ॥**

अर्थ—प्रत्येक द्वीपसमुद्र ( वलयाकृतयः ) गोल चूड़ीके आकार (पूर्वपूर्वपरिक्षेपिणः) पहिले २ द्वीप तथा समुद्रको घेरे हुए ( द्विर्द्विर्विष्कंभाः ) एक दूसरेसे दुगुणे २ विस्तारवाले हैं॥ अर्थात् जंबूद्वीपसे दुगुणी चौड़ाईका लवणसमुद्र है, लवणसमुद्रसे द्विगुणा धातुकी द्वीप है, धातुकी द्वीपसे द्विगुण कालोदधि समुद्र है, और कालोदधि समुद्रसे द्विगुणा पुष्करवरद्वीप है। इसी प्रकार अगले २ द्वीपसमुद्र दुगुणे २ हैं ॥ ८ ॥

**तन्मध्ये मेरुनाभिर्वृत्तो योजनशतसहस्रविष्कम्भो जम्बूद्वीपः ॥ ९ ॥**

अर्थ—( तन्मध्ये ) उन सब द्वीप समुद्रोंके बीचमें ( मेरुनाभिः ) सुमेरु पर्वत है नाभि[1] जिसकी ऐसा और ( वृत्तः ) गोलाकार तथा ( योजनशतसहस्रविष्कम्भः ) एक लाख योजन लंबा चौड़ा ( जम्बूद्वीपः ) जम्बूद्वीप है ॥ जंबूद्वीपकी परिधि तीन लाख

---

१ सबके बीचमें सुमेरु पर्वत है, इसलिये उसको नाभिकी उपमा दी गई है।

सोलह हजार दोसौ सत्ताईस योजन, तीन कोश, एकसौ अठाईस धनुप, तेरह अंगुलसे कुछ अधिक है। यहां भी दो हजार कोशका योजन समझना चाहिये ॥ ९ ॥

**भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतवर्षाः क्षेत्राणि ॥ १० ॥**

अर्थ—इस जम्बूद्वीपमें ( भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतवर्षाः ) भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत ये सात ( क्षेत्राणि ) क्षेत्र हैं ॥ १० ॥

**तद्विभाजिनः पूर्वापरायता हिमवन्महाहिमवन्निपि-**
**धनीलरुक्मिशिखरिणो वर्षधरपर्वताः ॥ ११ ॥**

अर्थ— ( तद्विभाजिनः ) उक्त सातों क्षेत्रोंको विभाग करनेवाले ( पूर्वापरायताः ) पूर्वसे पश्चिम तक लंबे ( हिमवन्महाहिमवन्निपिधनीलरुक्मिशिखरिणः ) हिमवान् महा-हिमवान्, निपिध, नील, रुक्मि और शिखरी ये छह (वर्षधरपर्वताः) वर्षधरनामके पर्वत हैं॥ इस भरतक्षेत्र और हैमवत क्षेत्रके बीचमें हिमवान् पर्वत है, जिसको हिमाचल भी कहते हैं। इसीप्रकार सातों क्षेत्रोंके बीचमें छह पर्वत हैं, जो पट्कुलाचल कहलाते हैं ॥ ११ ॥

**हेमार्जुनतपनीयवैडूर्यरजतहेममयाः ॥ १२ ॥**

---

१ इस सूत्रके अन्तमें जो 'मय' शब्द है, उसके अर्थ दो हो सकते हैं, एकसे यह मालूम होता है कि, वे

अर्थ—हिमवान् पर्वत सुवर्णमय अर्थात् पीतवर्णका है, महाहिमवान् सफेद चांदीके समान रंगवाला है, तीसरा निषिधपर्वत ताये सुवर्णके समान है, चौथा नीलपर्वत वैडूर्यमय अर्थात् मयूरके कंठके समान नीले रंगका है, पांचवां रुक्मिपर्वत चांदी सदृश शुक्लवर्ण है और छट्ठा शिखरीपर्वत सोनेके समान पीत वर्णका है ॥ १२ ॥

**मणिविचित्रपार्श्वा उपरि मूले च तुल्यविस्ताराः ॥ १३ ॥**

अर्थ—( मणिविचित्रपार्श्वाः ) जिनके पार्श्वभाग अर्थात् पसवाड़े नानाप्रकारके रंगवाले और प्रभावाले मणियोंसे विचित्र हो रहे हैं और ( उपरि मूले ) ऊपर, नीचे (च) तथा मध्यमें जो ( तुल्यविस्ताराः ) एकसे चौड़े दीवालके समान हैं, ऐसे वे छहों पर्वत हैं ॥ १३ ॥

**पद्ममहापद्मतिगिञ्छकेशरिमहापुण्डरीकपुण्डरी-**
**का ह्रदास्तेषामुपरि ॥ १४ ॥**

अर्थ—( तेषाम् ) उन पर्वतोंके ( उपरि ) ऊपर ( पद्ममहापद्मतिगिञ्छकेशरिमहा-पुण्डरीकपुण्डरीकाः ) पद्म महापद्म तिगिंछ केशरी महापुंडरीक और पुंडरीक ये छह (ह्रदाः) ह्रद अर्थात् सरोवर हैं ॥ भावार्थ—हिमवन्पर्वतपर पद्म नामका ह्रद है, महाहिमवनपर महापद्म

---

पर्वत, सोने चांदी आदिके हैं और दूसरेसे यह कि वे सोने चांदी आदिके रंगोंके समान रंगवाले हैं। इन दोनों अर्थोंमेंसे हमारी समझमें दूसरा अर्थ लेना चाहिये। सर्वार्थसिद्धि टीकासे भी ऐसा ही अर्थ प्रगट होता है।

हैं, निषिधपर तिगिंछ है, नीलपर केशरी है, रुक्मीपर महापुंडरीक है और शिखरीपर्वतपर पुंडरीक ह्रद है ॥ १४ ॥

**प्रथमो योजनसहस्रायामस्तदर्द्धविष्कम्भो ह्रदः ॥ १५ ॥**

अर्थ—इनमेंसे ( प्रथमः ) पहिला ( ह्रदः ) तालाव (योजनसहस्रायामः) पूर्वसे पश्चिम तक एक हजार योजन लंबा है और ( तदर्द्धविष्कम्भः ) उससे आधा पांचसौ योजन उत्तर दक्षिण तक चौड़ा है ॥ १५ ॥

**दशयोजनावगाहः ॥ १६ ॥**

अर्थ—इस पद्महृदकी गहराई दश योजनकी है ॥ १६ ॥

**तन्मध्ये योजनं पुष्करम् ॥ १७ ॥**

अर्थ—( तन्मध्ये ) उसके बीचमें ( योजनं ) एक योजनका लंबा चौड़ा ( पुष्करम् ) कमल है ॥ १७ ॥

**तद्विगुणद्विगुणा ह्रदाः पुष्कराणि च ॥ १८ ॥**

अर्थ—( तद्विगुणद्विगुणाः ) उस पहिले तालाव और कमलसे दुगुने दुगुने लंबे चौड़े अगले अगले ( ह्रदाः ) तालाव ( च ) और ( पुष्कराणि ) कमल हैं ॥ भावार्थ—पद्मह-

दसे दूना महापद्म ह्रद है और महापद्मसे दुगुणा तिगिंछ ह्रद है । इन तीनों ह्रदोंके बराबर ही
उत्तर तरफके तीनों पर्वतोंके तीनों ह्रद हैं तथा तीनों ह्रदोंके कमलोंके बराबर कमल हैं ॥१८॥

**तन्निवासिन्यो देव्यः श्रीह्रीधृतिकीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः**
**पल्योपमस्थितयः ससामानिकपरिषत्काः ॥ १९ ॥**

अर्थ—( तन्निवासिन्यः ) उक्त छहों कमलोंमें रहनेवाली ( श्रीह्रीधृतिकीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः) श्री ह्री धृति कीर्ति बुद्धि और लक्ष्मी नामकी छह (देव्यः) देवियें हैं जो कि (पल्योपमस्थितयः ) एक पल्यकी बराबर आयुवाली और ( ससामानिकपरिषत्काः ) सामानिक[1] परिषत्क जातिके देवोंसहित निवास करतीं हैं । भावार्थ— सरोवरके ये ऊपर कहे हुए कमल रत्नोंके बने हुए हैं और उनकी कर्णिकाओंमें अतिशय उज्वल महल बने हुए हैं, जिनमें ये श्री ह्री आदि छह देवियां रहती हैं । सरोवरोंमें चारों ओर इन कमलोंकी आधी ऊंचाईके और भी अनेक रत्नमयी कमल हैं जिनमें रत्नमयी महल हैं और उनमें देवियोंके परिवारके सामानिक और परिषत्क जातिके देव रहते हैं ॥ १९ ॥

**गङ्गासिन्धुरोहिद्रोहितास्याहरिद्धरिकान्तासीतासीतोदानारी-**

---

१ समाने भवः—जो एकसे ऐश्वर्यके धारणकरनेवाले हों, वे सामानिक हैं। परिषदि प्रधानाः—सभामें जो प्रधान हों, वे परिषत्क अर्थात् समासद कहाते हैं ।

**नरकान्तासुवर्णरूप्यकूलारक्तारक्तोदाः सरितस्तन्मध्यगाः ॥ २० ॥**

अर्थ—( तन्मध्यगाः ) उक्त सातों क्षेत्रोंमें वहनेवाली ( गङ्गासिन्धुरोहिद्रोहितास्याहरिद्धरिकान्तासीतासीतोदानारीनरकान्तासुवर्णरूप्यकूलारक्तारक्तोदाः ) गंगा, सिंधु, रोहित्, रोहितास्या, हरित्, हरिकान्ता, सीता, सीतोदा, नारी, नरकान्ता, सुवर्णकूला, रूप्यकूला, रक्ता और रक्तोदा ये चौदह (सरितः) नदियें हैं जो उक्त छहों सरोवरोंमेंसे निकली हुई हैं॥ इनमेंसे पहिले पद्मह्रद और छट्ठे पुण्डरीक ह्रदमेंसे तीन तीन अर्थात् आदि अंतकी छह नदियें निकलीं हैं और बीचके चार ह्रदोंसे दो दो नदियें निकली हैं। सो भरतक्षेत्रमें गंगा और सिंधु, हैमवतमें रोहित् और रोहितास्या, हरिक्षेत्रमें हरित् और हरिकांता, विदेहक्षेत्रमें सीता और सीतोदा, रम्यकक्षेत्रमें नारी और नरकांता, हैरण्यवतक्षेत्रमें सुवर्णकूला और रूप्यकूला, और ऐरावत क्षेत्रमें रक्ता और रक्तोदा इसप्रकार दो दो नदियें एक एक क्षेत्रमें वहती हैं॥ २० ॥

**द्वयोर्द्वयोः पूर्वाः पूर्वगाः ॥ २१ ॥**

अर्थ—एक एक क्षेत्रमें जो दो दो नदियें वहती हैं, उन ( द्वयोः द्वयोः ) दो दो नदियोंके ७ युगलोंमेंसे (पूर्वाः) पहिली पहिली नदियां ( पूर्वगाः ) पूर्व समुद्रमें जानेवाली हैं। भावार्थ—गंगा रोहित् हरित् सीता नारी सुवर्णकूला और रक्ता ये ७ नदियें पूर्वके समुद्रमें जाकर मिलतीं हैं ॥ २१ ॥

**शेषास्त्वपरगाः ॥ २२ ॥**

अर्थ—( तु )और ( शेषाः ) शेषकी सात नदियें अर्थात् सिंधु, रोहितास्या, हरिकान्ता, सीतोदा, नरकान्ता, रूप्यकूला और रक्तोदा ये ७ नदियें ( अपरगाः ) पश्चिमके समुद्रमें जाकर मिलती हैं ॥ २२ ॥

**चतुर्दशनदीसहस्रपरिवृता गङ्गासिन्ध्वादयो नद्यः ॥ २३ ॥**

अर्थ—( गङ्गासिन्ध्वादयः ) गंगा सिंधु आदिक ( नद्यः ) नदियें ( चतुर्दशनदीसहस्रपरिवृताः ) चौदह चौदह हजार नदियोंके परिवार सहित हैं । अर्थात् गंगामें छोटी २ चौदह हजार नदियें आकर मिली हैं । इसीप्रकार सिन्धुमें भी चौदह हजार नदियें मिली हैं । रोहित् रोहितास्याकी परिवारनदियें अट्ठाईस २ हजार हैं । हरित् और हरिकान्ताकी छप्पन्न २ हजार हैं । सीता और सीतोदाकी एक लाख बारह हजार हैं । और इससे उत्तरके तीन क्षेत्रोंकी क्रमसे दक्षिणके तीन क्षेत्रोंके समान परिवारनदियें हैं—अर्थात् नारी नरकान्ता-

---

१ सूत्रमें 'नदी' शब्दका प्रयोग दो बार आनेसे १८ वें सूत्रके 'द्विगुणद्विगुणा' पदकी अनुवृत्ति समझना चाहिये और 'उत्तरा दक्षिणतुल्याः' सूत्रके अनुसार उत्तर दक्षिणकी रचना एकसी समझना चाहिये । इसीसे गंगासिन्धुसे रोहित रोहितास्या आदिकी दूनी २ सहायक नदियां कही हैं ।

की छप्पन्न २ हजार, सुवर्णकूला और रूप्यकूलाकी अट्ठाईस २ हजार और रक्ता रक्तोदाकी चौदह २ हजार पारिवारिक नदियें हैं ॥ २३ ॥

**भरतः षड्विंशतिपञ्चयोजनशतविस्तारः**
**षट्‌ चैकोनविंशतिभागा योजनस्य ॥ २४ ॥**

अर्थ—( भरतः ) भरतक्षेत्र ( षड्विंशतिपञ्चयोजनशतविस्तारः ) दक्षिण उत्तरमें पांचसौ छव्वीस योजन ( च ) और ( योजनस्य ) एक योजनके ( एकोनविंशतिभागाः ) उन्नीसवें भागमेंसे ( षट्‌ ) छह भाग अर्थात् $\frac{6}{19}$ योजन अधिक विस्तारवाला है। कुल विस्तार ५२६$\frac{6}{19}$ योजन है ॥ २४ ॥

**तद्द्विगुणद्विगुणविस्तारा वर्षधरवर्षा विदेहान्ताः ॥ २५ ॥**

अर्थ—( विदेहान्ताः ) विदेहक्षेत्र तकके ( वर्षधरवर्षाः ) पर्वत और क्षेत्र ( तद्द्विगुणद्विगुणविस्ताराः ) उस भरतक्षेत्रसे दुगुणे दुगणे विस्तारवाले हैं ॥ २५ ॥

**उत्तरा दक्षिणतुल्याः ॥ २६ ॥**

अर्थ—( उत्तराः ) विदेह क्षेत्रसे उत्तरके तीन पर्वत और तीन क्षेत्र ( दक्षिणतुल्याः ) दक्षिणके पर्वतों और क्षेत्रोंके बराबर विस्तारवाले हैं ॥ २६ ॥

**भरतैरावतयोर्वृद्धि-ह्रासौ षट्समयाभ्यामु-**
**त्सर्पिण्यवसर्पिणीभ्याम् ॥ २७ ॥**

अर्थ—( उत्सर्पिण्यवसर्पिणीभ्यां ) उत्सर्पिणी और अवसर्पिणीरूप ( षट्समयाभ्याम् ) छह कालोंसे ( भरतैरावतयोः ) भरत और ऐरावत क्षेत्रोंके मनुष्योंकी आयु काय भोगोपभोग सम्पदा वीर्य बुद्ध्यादिकका ( वृद्धिह्रासौ ) बढ़ना और घटना होता है। भावार्थ—उत्सर्पिणीके छह कालोंमें वृद्धि और अवसर्पिणीके छह कालोंमें दिनोदिन घटी होती जाती है ॥ अवसर्पिणीकालके १ सुखमसुखमा, २ सुखमा, ३ सुखमदुःखमा, ४ दुःखमासुखमा, ५ दुःखमा, और ६ अतिदुःखमा ऐसे भाग हैं। इसीप्रकार उत्सर्पिणीके भी १ अतिदुःखमा, २ दुःखमा, ३ दुःखमसुखमा, ४ सुखमदुःखमा, ५ सुखमा, और ६ सुखमसुखमा ये छह भाग हैं। अवसर्पिणीका काल दश कोड़ाकोड़ी सागरका है और उत्सर्पिणीका भी दश कोड़ाकोड़ी सागरका है। दोनों कालोंको मिलाकर बीस कोड़ाकोड़ी सागरका एक कल्पकाल होता है। पहिला **सुखमसुखमा** काल चार कोड़ाकोड़ी सागरका होता है, दूसरा **सुखमा** तीन कोड़ाकोड़ी सागरका, तीसरा **सुखमदुःखमा** दो कोड़ाकोड़ी सागरका, चौथा **दुःखमसुखमा** बियालीस हजार वर्ष कम एक कोड़ाकोड़ी सागरका, पांचवा **दुःखमा**

---

१ सुषमं और दुःषम शब्द भी सुखमदुःखमके स्थानमें प्रायः व्यवहृत किये गये हैं।

इक्कीस हजार वर्षका और छट्ठा अतिदुःखमा भी इक्कीस हजार वर्षका होता है। इनमेंसे पहिले तीन कालोंमें उत्तम मध्यम जघन्य भोगभूमिकीसी रचना व रीति होती है और शेषके तीन कालोंमें कर्मभूमिकीसी होती है। अवसर्पिणीके इन कालोंमें क्रमसे आयुकायादि घटते रहते हैं ॥ २७ ॥

**ताभ्यामपरा भूमयोऽवस्थिताः ॥ २८ ॥**

अर्थ—( ताभ्यां ) उन भरत और ऐरावतके सिवाय ( अपराः ) अन्य पांच( भूमयः ) पृथिवी ( अवस्थिताः ) ज्योंकी त्यों नित्य हैं अर्थात् इन क्षेत्रोमें वृद्धि ह्रास नहिं होता है ॥ २८ ॥

**एकद्वित्रिपल्योपमस्थितयो हैमवतकहारिवर्षकदैवकुरवकाः ॥ २९ ॥**

अर्थ—( हैमवतकहारिवर्षकदैवकुरवकाः ) हिमवान् क्षेत्रके, हरि क्षेत्रके, और देवकुरु—भोगभूमिके मनुष्य तिर्यञ्च ( एकद्वित्रिपल्योपमस्थितयः ) क्रमसे एक दो तीन पल्यकी आयुवाले होते हैं ॥ २९ ॥

---

( १ ) यहांपर जो "भूमयः" पद है, उससे यह भी जाना जाता है कि, भरत ऐरावत क्षेत्रकी भूमि भी घटती वढ़ती रहती है; ऐसा राजवार्तिकटीकामें लिखा है।

## तथोत्तराः ॥ ३० ॥

अर्थ—( तथा ) जैसे दक्षिणके क्षत्रोंकी रचना है, उसीप्रकार ( उत्तराः ) उत्तरके क्षेत्रोंकी है ॥ अर्थात् हैरण्यवतक्षेत्रकी रचना हैमवतके तुल्य है, रम्यकक्षेत्रकी रचना हरिक्षेत्रके तुल्य है और उत्तरकुरुकी रचना देवकुरुके समान है । इसप्रकार उत्तम मध्यम जघन्यरूप इन तीनों भोगभूमियोंके दो दो क्षेत्र हैं । पांच मेरुसंबंधी तीस भोगभूमियें हैं ॥ ३० ॥

## विदेहेषु संख्येयकालाः ॥ ३१ ॥

अर्थ—( विदेहेषु ) पांचमेरुसम्बन्धी पांचों विदेहक्षेत्रोंमें ( संख्येयकालाः ) संख्यात वर्षकी आयुवाले मनुष्य होते हैं ॥ ३१ ॥

## भरतस्य विष्कम्भो जम्बूद्वीपस्य नवतिशतभागः ॥ ३२ ॥

अर्थ—( जम्बूद्वीपस्य ) एक लाख योजन विस्तारवाले जम्बूद्वीपका ( नवतिशतभागः ) एक सौ नब्बेवाँ भाग $\frac{1}{190}$ ( भरतस्य ) भरतक्षेत्रका ( विष्कम्भः ) विस्तार है ॥ ३२ ॥

## द्विर्धातकीखण्डे ॥ ३३ ॥

अर्थ—( धातकीखण्डे ) धातकीखंड नामके दूसरे द्वीपमें ( द्विः ) भरतादिक्षेत्र दो दो हैं ॥ यह धातकीखंड लवणसमुद्रको बेढ़े हुए चार लाख योजन चौड़ा है ॥ ३३ ॥

**पुष्करार्द्धं च ॥ ३४ ॥**

अर्थ—( पुष्करार्द्धं ) पुष्करद्वीपके आधे भागमें ( च ) भी भरतादिक्षेत्र जम्बूद्वीपसे दूने हैं ॥ यह पुष्करद्वीप १६ लाख योजन चौड़ा है और उसके बीचमें एक हजार बाईस योजन चौड़ा मानुषोत्तर पर्वत है । पहिलेके अर्द्ध भागमें दो दो भरतादि क्षेत्रोंकी रचना है, आगे ऐसी रचना नहीं है ॥ ३४ ॥

**प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः ॥ ३५ ॥**

अर्थ—( मानुषोत्तरात् ) मानुषोत्तर पर्वतसे ( प्राक् ) पहिले अढ़ाई द्वीपमें (मनुष्याः) मनुष्य हैं ॥ मानुषोत्तर पर्वतसे परेके द्वीपोंमें ऋद्धिधारक मुनि वा विद्याधरोंका [ सिवाय विग्रह गतिवाले मनुष्योंके ] सर्वथा गमन नहीं हैं और न उन द्वीपोंमें मनुष्य होते हैं ॥३५॥

**आर्या म्लेच्छाश्च ॥ ३६ ॥**

अर्थ— मनुष्य ( आर्याः ) आर्य ( च ) और ( म्लेच्छाः ) म्लेच्छ इसतरह दो प्रकारके हैं ॥ जो असि ( शस्त्र धारण ) मसि ( लिखनेका काम ) कृषि ( खेती ) शिल्प वाणिज्य और विद्या ( नाचना, गाना सेवा आदि ) इन छह कर्मोंसे आजीविका करते हैं, उन्हें आर्य और जो त्रसजीवोंकी संकल्पी हिंसा करके अपना उदरनिर्वाह करते हैं, उन्हें म्लेच्छ कहते हैं । आर्य दो प्रकारके हैं, एक ऋद्धिप्राप्तआर्य और दूसरे अनृद्धिप्राप्तआर्य ।

जिनको बुद्धि, विक्रिया, तप, बल, औषध, रस और अक्षीण ये सात ऋद्धियां प्राप्त होती हैं, वे सात प्रकारके ऋद्धिप्राप्त आर्य होते हैं और जिनको ऋद्धि प्राप्त न हो, उन्हें अनृद्धिप्राप्तआर्य कहते हैं। अनृद्धिप्राप्त आर्योंके क्षेत्रआर्य जातिआर्य कर्मआर्य चारित्रआर्य और दर्शनआर्य इसप्रकार पांच भेद हैं। इनके और भी उत्तरोत्तर भेद हैं। म्लेछ भी अन्तरद्वीपज और कर्मभूमिज दो प्रकारके हैं ॥ ३६ ॥

**भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥ ३७ ॥**

अर्थ—( अन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ) देवकुरु तथा उत्तरकुरु क्षेत्रको छोड़कर ( भरतैरावतविदेहाः ) पांच भरत, पांच ऐरावत, और पांच विदेह इसप्रकार पन्द्रह ( कर्मभूमयः ) कर्मभूमियां हैं ॥ जिनमें असि मसि कृपि वाणिज्य सेवा और शिल्प इन छह कर्मोंकी प्रधानता हो, उनको कर्मभूमि कहते हैं। अथवा जहां सर्वार्थसिद्धि आदिको प्राप्त करानेवाले तथा सातवें नरकको ले जानेवाले शुभ अशुभ कर्मोंका उत्कृष्ट बन्ध होता है तथा तीर्थकरत्वादि उत्तमकर्मप्रकृतियोंका बन्ध होता हो, उनको कर्मभूमि कहते हैं ॥ ३७ ॥

**नृस्थिती पराऽवरे त्रिपल्योमान्तर्मुहूर्ते ॥ ३८ ॥**

अर्थ—( पराऽवरे ) उत्कृष्ट और जघन्य ( नृस्थिती ) मनुष्योंकी स्थिति अर्थात् आयु ( त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्त्ते ) तीन पल्य और अन्तर्मुहूर्त्तकी है ॥ अर्थात् उत्कृष्ट आयु तीन

पल्यकी और जघन्य अन्तर्मुहूर्त्तकी है। मध्यके अनेक भेद हैं। मुहूर्त्तका प्रमाण दो घड़ी वा ४८-मिनट है। जो दो घड़ीके भीतर भीतर हो, उसे अन्तर्मुहूर्त्त कहते हैं ॥ ३८ ॥

**तिर्यग्योनिजानां च ॥ ३९ ॥**

अर्थ—( च ) और ( तिर्यग्योनिजानां ) तिर्यञ्चोंकी आयु भी उत्कृष्ट तीन पल्य और जघन्य अन्तर्मुहूर्त्तकी है ॥ ३९ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

## अथ चतुर्थोऽध्यायः प्रारभ्यते ।



अब क्रमानुसार ऊर्ध्वलोकका वर्णन करते हुए पहले उनमें रहनेवाले देवोंके भेद बतलाते हैं—

**देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥**

अर्थ—( देवाः ) देव ( चतुर्णिकायाः ) चार प्रकारके हैं। अर्थात् देवोंके चार समूह हैं—भवनवासी, व्यंतर, ज्योतिष्क और वैमानिक ॥ १ ॥

**आदितस्त्रिषु पीतान्तलेश्याः ॥ २ ॥**

अर्थ—( आदितः ) पहिलेके ( त्रिषु ) तीन प्रकारके देवोंमें अर्थात् भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्कोंमें ( पीतान्तलेश्याः ) पीतलेश्या तक अर्थात् कृष्ण नील कापोत और पीत ये चार ही लेश्या हैं ॥ २ ॥

**दशाष्टपञ्चद्वादशविकल्पाः कल्पोपपन्नपर्यन्ताः ॥ ३ ॥**

अर्थ—( कल्पोपपन्नपर्यन्ताः ) कल्पवासीपर्यन्त इन चारों प्रकारके देवोंके क्रमसे ( दशाष्टपञ्चद्वादशविकल्पाः ) दश, आठ, पांच, और बारह भेद हैं ॥ अर्थात्—दश प्रकारके भवनवासी, आठ प्रकारके व्यन्तर, पांच प्रकारके ज्योतिष्क और बारह प्रकारके कल्पोपपन्न वा कल्पवासी देव हैं ॥ ३ ॥

**इन्द्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषदात्मरक्षलोकपालानीक-**
**प्रकीर्णकाभियोग्यकिल्विषिकाश्चैकशः ॥ ४ ॥**

अर्थ—इन चारों प्रकारके देवोंमें इन्द्र, सामानिक, त्रायस्त्रिंश, पारिषद, आत्मरक्ष, लोकपाल, अनीक, प्रकीर्णक, आभियोग्य, और किल्विषिक, ऐसे दश भेद होते हैं। अन्य

---

१ ऊर्ध्वलोकके दो भेद हैं—कल्प और कल्पातीत। और जिनमें वैमानिक देव रहते हैं, वे भी स्थान भेदसे दो प्रकारके हैं। इनमेंसे कल्पोंमें पैदा ( उपपन्न ) होनेवालोंके ही १२ भेद हैं—कल्पातीतोंके नहीं हैं।

देवोंमें नहिं पाई जावें, ऐसी अणिमामहिमादि अनेक ऋद्धियोंसे जो परम ऐश्वर्यको प्राप्त हो, सो इन्द्र है। जिनके स्थान आयु वीर्य परिवार भोगादिक तो इन्द्रके ही समान हों परन्तु आज्ञा ऐश्वर्य इन्द्रके समान नहीं हो, और जिनको इन्द्र अपने पिता उपाध्यायके समान बड़े गिने, उन्हें **सामानिक** देव कहते हैं। मंत्री पुरोहितके समान शिक्षा देनेवाले, पुत्रके समान प्रियपात्र और जिनको देखने वा वार्त्तालाप करनेसे इन्द्रके मनको आनंद होता है, उनको **त्रायस्त्रिंश** कहते हैं। जो इन्द्रकी बाह्य अभ्यन्तर और मध्यकी तीनों प्रकारकी सभाओंमें बैठनेयोग्य समासद हैं, उन्हें **पारिषद** कहते हैं। इन्द्रकी सभामें जो शस्त्र धारण किये हुए इन्द्रके पीछे खड़े रहते हैं, वे **आत्मरक्ष** हैं। कोटपालके समान जो होते हैं, उन्हें **लोकपाल** कहते हैं। जो पियादा, अश्व, वृषभ, रथ, हस्ती, गन्धर्व, और नर्त्तकीके रूपों-को धारण करते हैं, वे **अनीक** हैं। प्रजाके समान प्रीतिके करनेवाले देवोंको **प्रकीर्णक** कहते हैं। जो सेवकोंके समान हाथी घोड़ा वाहन बनकर इन्द्रादिककी सेवा करते हैं, उन्हें **आभियोग्य** कहते हैं। और दूर रहनेवाले तथा इन्द्रादिक देवोंके सन्मानादिकके अनधिकारी, बाहर खड़े रहनेवाले **किल्विषिक** हैं। इस प्रकार ( एकशः ) एक एक प्रकारके देवोंके दश दश भेद हैं ॥ ४ ॥

अब जो व्यन्तर और ज्योतिष्कोंमे आठ आठ ही भेद हैं, सो कहते हैं—

**त्रायस्त्रिंशलोकपालवर्ज्या व्यन्तरज्योतिष्काः ॥ ५ ॥**

अर्थ—( व्यन्तरज्योतिष्काः ) व्यन्तरदेव और ज्योतिष्कदेव ( त्रायस्त्रिंशलोकपालवर्ज्याः ) त्रायस्त्रिंश और लोकपाल देवोंसे रहित हैं। अर्थात् व्यंतर और ज्योतिष्क देवोंमें ये दो भेद नहीं हैं ॥ ५ ॥

**पूर्वयोर्द्वीन्द्राः ॥ ६ ॥**

अर्थ—( पूर्वयोः ) पहिलेके दो समूहोंमें अर्थात् भवनवासी और व्यन्तरोंके प्रत्येक भेदमें ( द्वीन्द्राः ) दो दो इन्द्र हैं ॥ भावार्थ—दश प्रकारके भवनवासी देवोंमें चमरवैरोचनादिक वीस इन्द्र हैं और आठ प्रकारके व्यन्तरोंमें किन्नर किंपुरुषादिक सोलह इन्द्र हैं ॥ ६ ॥

**कायप्रवीचारा आ ऐशानात् ॥ ७ ॥**

अर्थ—( आ ऐशानात् ) ऐशानस्वर्गपर्यंतके देवोंमें अर्थात् भवनवासी व्यन्तर ज्योतिष्कोंमें और सौधर्म तथा ऐशान इन दो स्वर्गोंके देवोंमें ( कायप्रवीचाराः ) शरीरसे कामसेवन होता है, जैसे कि मनुष्यादिकोंमें ॥ ७ ॥

**शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः ॥ ८ ॥**

अर्थ—( शेषाः ) बाकी ऊपरके स्वर्गोंके देव ( स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः )

स्पर्शकरनेसे, रूपदेखनेसे, शब्द सुननेसे, और विचारमात्रकरनेसे प्रवीचार वा कामसेवन करने वाले हैं। भावार्थ—सानत्कुमार और माहेन्द्र इन दो स्वर्गोंके देवों तथा देवियोंकी कामवासना परस्पर स्पर्श करनेसे ही शान्त हो जाती है। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लान्तव और कापिष्ठ इन चार स्वर्गोंके देवदेवियोंकी कामपीड़ा स्वाभाविकसुंदर और शृंगारादियुक्त रूपको देखनेमात्रसे ही दूर हो जाती है। शुक्र महाशुक्र सतार और सहस्रार इन चार स्वर्गोंके देवदेवांगनाओंकी इच्छा परस्पर गीत व प्रेमभरे मधुर वचनालापादिकसे ही मिट जाती है। और आनत प्राणत आरण अच्युत इन चार स्वर्गोंके देवदेवियोंकी परस्पर मनमें स्मरण करनेसे ही कामवासना नष्ट हो जाती है ॥ ८ ॥

**परेऽप्रवीचाराः ॥ ९ ॥**

अर्थ—( परे ) सोलह स्वर्गोंसे ( कल्प-विमानोंसे ) परेके कल्पातीत अर्थात् अच्युत स्वर्गसे ऊपर नव ग्रैवेयकोंके ३०९ विमान और नव अनुदिशविमान तथा पांच अनुत्तर विमान इन सबमें रहनेवाले देव ( अप्रवीचाराः ) कामसेवनरहित हैं। इनके कामवासना होती ही नहीं ॥ ९ ॥

अब पूर्वसूत्रमें बतलाये हुए भवनवासियोंके दश भेद कहते हैं;—

**भवनवासिनोऽसुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तनितोदधिद्वीपदिक्कुमाराः॥१०॥**

अर्थ—( भवनवासिनः ) भवनवासी देव ( असुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तनितोदधिद्वीपदिक्कुमाराः ) असुरकुमार, नागकुमार, विद्युत्कुमार, सुपर्णकुमार, अग्निकुमार, वातकुमार स्तनितकुमार, उदधिकुमार, द्वीपकुमार और दिक्कुमार ऐसे दश प्रकारके हैं ॥ १० ॥

अब व्यन्तरोंके आठ भेद कहते हैं,—

**व्यन्तराः किन्नरकिम्पुरुषमहोरगगन्धर्वयक्षराक्षसभूतपिशाचाः ॥ ११ ॥**

अर्थ—( व्यन्तराः ) व्यन्तरदेव ( किन्नरकिम्पुरुषमहोरगगन्धर्वयक्षराक्षसभूतापिशाचाः ) किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, भूत और पिशाच ऐसे आठ प्रकारके हैं ॥ ११ ॥

अब ज्योतिष्क देवोंके पांच भेद कहते हैं,—

**ज्योतिष्काः सूर्याचन्द्रमसौ ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च ॥ १२ ॥**

अर्थ—( ज्योतिष्काः ) ज्योतिष्कदेव ( सूर्याचन्द्रमसौ ) सूर्य और चन्द्रमा ( च ) तथा ( ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाः ) ग्रह, नक्षत्र और प्रकीर्णक तारे, इसतरह पाँच प्रकारके हैं ॥ १२ ॥

**मेरुप्रदक्षिणा नित्यगतयो नृलोके ॥ १३ ॥**

अर्थ—ये सब ज्योतिष्कदेव ( नृलोके ) मनुष्यलोकमें अर्थात् अढ़ाई द्वीप और दो समुद्रोंमें

( मेरुप्रदक्षिणा ) सुमेरुपर्वतकी प्रदक्षिणा देते हुए ( नित्यगतयः ) निरन्तर गमन करने-वाले हैं ॥ १३ ॥

## तत्कृतः कालविभागः ॥ १४ ॥

अर्थ—( कालविभागः ) समयका विभाग अर्थात् घड़ी पल दिन रात्रि आदि-का व्यवहार ( तत्कृतः ) उन गमन करते हुए सूर्य चंद्रमादिकद्वारा सूचित होता है ॥१४॥

## वहिरवस्थिताः ॥ १५ ॥

अर्थ—( वहिः ) मनुष्य लोकके बाहर जो सूर्य चन्द्रमादिक ज्योतिष्कदेव हैं, वे (अव-स्थिताः ) अवस्थित हैं अर्थात् गमन नही करते हैं-जहांके तहां स्थिर रहते हैं ॥ १५ ॥

## वैमानिकाः ॥ १६ ॥

अर्थ—जिनमें रहनेसे विशेष पुण्यवन्त माने जावें, उन्हें विमान कहते हैं—और उन विमा-

---

१ श्लोकवार्तिकटीकामें युक्तिद्वारा सिद्धि किया है कि, सूर्यादिक ही मेरुके आसपास प्रदक्षिणारूप भ्रमण करते हैं। २ जंबूद्वीपमें दो सूर्य दो चंद्रमा हैं, लवणसमुद्रमें चार सूर्य और चार चंद्रमा हैं। धातुकी द्वीपमें १२ सूर्य और १२ चंद्रमा हैं, कालोदधिसमुद्रपर ४२ सूर्य और ४२ चंद्रमा हैं और पुष्करार्द्धमें ७२ सूर्य और ७२ चंद्रमा हैं। इस प्रकार अढाई द्वीपमें पांच स्थानोंपर एकसौ बत्तीस चंद्रमा और इतने ही सूर्य हैं। ये सब ग्रह नक्षत्र तारादिगण-सहित मेरुके चारों तरफ फिरते हैं। अढाई द्वीपसे बाहरके सूर्य चंद्रमादिके सब ज्योतिष्कविमान स्थिर हैं।

नोंमें जो रहते हैं, वे वैमानिक कहलाते हैं। सब विमान चौरासी लाख सत्तानवे हजार तेईस हैं और एक एक विमान संख्यात असंख्यात योजनोंके विस्तारमें है ॥ १६ ॥

**कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च ॥ १७ ॥**

अर्थ—उक्त वैमानिक ( कल्पोपपन्नः ) एक तो कल्पोपपन्न हैं ( च ) और दूसरे ( कल्पातीताः ) कल्पातीत हैं। भावार्थ—सौधर्मादि १६ स्वर्गोंके विमानोंमें इंद्रादिक दश प्रकारके देवोंकी कल्पना होती है, इसकारण उन विमानोंकी कल्प संज्ञा है और जो कल्पोंमें उत्पन्न हों, उन्हें कल्पोपपन्न कहते हैं। जिन विमानोंमें इन्द्रादिकोंकी कल्पना नहीं है, ऐसे ग्रैवेयकादिकोंको कल्पातीत कहते हैं ॥ १७ ॥

**उपर्युपरि ॥ १८ ॥**

अर्थ—कल्पोंके जुगल तथा नव ग्रैवेयक, नव अनुदिश, और पांच अनुत्तर ये सब विमान क्रमसे ( उपरि उपरि ) ऊपर ऊपर हैं ॥ १८ ॥

**सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मब्रह्मोत्तरलान्तवकापिष्ठशुक्रम-हाशुक्रसतारसहस्रारेष्वानतप्राणतयोरारणाच्युतयोर्नवसु ग्रैवेयके-**

---

१ 'नव'शब्दको समास नहीं करके जुदा विभक्तिवाला कहा, इसकारण नव अनुदिशका भी सूत्रमें ग्रहण जानना चाहिये।

**षु विजयवैजयन्तजयन्तापराजितेषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ १९ ॥**

अर्थ—वैमानिकदेव ( सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मब्रह्मोत्तरलान्तवकापिष्ठशुक्रमहाशुक्रसतारसहस्रारेषु ) सौधर्म और ऐशान, सानत्कुमार और माहेन्द्र, ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर, लान्तव और कापिष्ठ, शुक्र और महाशुक्र, सतार और सहस्रार, इन छह युगलोंमें अर्थात् १२ स्वर्गोंमें तथा ( आनतप्राणतयोः ) आनत और प्राणत इन दो स्वर्गोंमें तथा ( आरणाच्युतयोः ) आरण और अच्युत नामके युगलमें तथा ( नवसु ग्रैवेयकेषु ) नव ग्रैवेयकोंके नव पटलोंमें तथा उनसे ऊपरके नव अनुदिशके एक पटलके विमानोंमें तथा उनके ऊपर ( विजयवैजयन्तजयन्तापराजितेषु ) विजय वैजयंत जयंत और अपराजित नामके विमानोंमें ( च ) और ( सर्वार्थसिद्धौ ) सर्वार्थसिद्धिमें कल्पोपपन्न और कल्पातीत संज्ञावाले देव रहते हैं ॥ १९ ॥

**स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धीन्द्रियावधिविषयतोऽधिकाः ॥ २० ॥**

अर्थ—( स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धीन्द्रियावधिविषयतः ) आयु, प्रभाव, सुख, द्युति, लेश्याकी विशुद्धता, इन्द्रियविषय, और अवधिज्ञानका विषय ये सब विषय ऊपर ऊपरके वैमानिकोंमें ( अधिकाः ) अधिक अधिक हैं ॥ २० ॥

**गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥**

अर्थ—किन्तु—( गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतः ) गमन[1], शरीरकी उच्चता, परिग्रह और अभिमान इन विषयोंमें ऊपर ऊपरके देव ( हीनाः ) हीन हैं ॥ २१ ॥

**पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु ॥ २२ ॥**

अर्थ—( द्वित्रिशेषेषु ) दो युगलोंमें तथा तीन युगलोंमें और शेषके समस्त विमानोंमें क्रमसे ( पीतपद्मशुक्ललेश्याः ) पीत पद्म और शुक्ल लेश्या होती हैं ॥ अर्थात् सौधर्म ऐशानमें पीतलेश्या, सनत्कुमार माहेन्द्र में पीत पद्म दोनों, ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लान्तव और कापिष्ठमें पद्मलेश्या, शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार इन ४ स्वर्गोंमें पद्म शुक्ल दोनों और आनतादि शेष विमानोंमें शुक्ल लेश्या है परन्तु अनुदिश और अनुत्तर इन चौदह विमानोंमें परम शुक्ल लेश्या है ॥ २२ ॥

**प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः कल्पाः ॥ २३ ॥**

अर्थ—( ग्रैवेयकेभ्यः ) ग्रैवेयकोंसे ( प्राक् ) पहिले २ के १६ स्वर्ग ( कल्पाः ) कल्पसंज्ञावाले हैं ॥ इनसे आगेके नव ग्रैवेयकादिक कल्पातीत विमान हैं । इनमें रहनेवाले अहमिन्द्र कहलाते हैं अर्थात् वहांका प्रत्येक देव इन्द्रके समान सुख भोगनेवाला होता है ॥ २३ ॥

---

१ विषयोंकी उत्कटवांछाके नहीं होनेसे ऊपर २ के देवोंमें गमनकरनेकी इच्छा कम होती है, गमनशक्ति कम नहीं समझना ।

**ब्रह्मलोकालया लौकान्तिकाः ॥ २४ ॥**

अर्थ—( ब्रह्मलोकालया ) जिनका ब्रह्मलोक आलय है अर्थात् जो पांचवें ब्रह्मस्वर्गके अन्तमें रहते हैं, वे (लौकान्तिकाः) लौकान्तिक देव हैं। ये लौकान्तिक देव एक भवावतारी हैं अर्थात् मनुष्यका एक भव धारण करके ही मोक्षको चले जाते हैं। इसकारण जिनके लोक अर्थात् संसारका अन्त होनेवाला है, उन्हें लौकान्तिक देव कहते हैं। ये विषयोंसे विरक्त, ब्रह्मचारी, द्वादशाङ्गके पाठी और अत्यन्त उदासीन होते हैं। तीर्थंकर भगवान्के तपकल्याणके आदिमें ही ये देव आते हैं। तपके सिवाय भगवान्के अन्य उत्सवोंमें ये नहीं आते ॥२४॥

**सारस्वतादित्यवह्न्यरुणगर्दतोयतुषिताव्याबाधारिष्टाश्च ॥ २५ ॥**

अर्थ—सारस्वत, आदित्य, वह्नि, अरुण, गर्दतोय, तुषित, अव्याबाध, और अरिष्ट ये आठ प्रकारके लौकान्तिक देव होते हैं। ये ब्रह्मस्वर्गकी आठों दिशाओंमें रहते हैं ॥ २५ ॥

**विजयादिषु द्विचरमाः ॥ २६ ॥**

अर्थ—( विजयादिषु ) विजयादिक चार विमानोंके देव ( द्विचरमाः ) द्विचरम होते हैं ॥ अर्थात् मनुष्यके दो जन्म लेकर मोक्षगामी होते हैं। सर्वार्थसिद्धिके देव एक भवावतारी होते हैं ॥ २६ ॥

**औपपादिकमनुष्येभ्यः शेषास्तिर्यग्योनयः ॥ २७ ॥**

अर्थ—( औपपादिकमनुष्येभ्यः ) देव नारकी और मनुष्योंके अतिरिक्त ( शेषाः ) शेष सब जीव ( तिर्यग्योनयः ) तिर्यंच हैं । विशेष—इन तिर्यंचोंमेंसे जो सूक्ष्म एकेन्द्रिय जीव हैं, वे समस्त लोकमें व्याप्त हैं । लोकका कोई भी प्रदेश उनसे खाली नहीं हैं । और बादर स्थूल एकेन्द्रिय जीव पृथिवी जलादिकके आधार हैं । रहे विकलत्रय [ द्वीन्द्रिय त्रीन्द्रिय चतुरिन्द्रिय ] और पंचेन्द्रिय तिर्यंच सो त्रसनालीमें रहते हैं ॥ २७ ॥

**स्थितिरसुरनागसुपर्णद्वीपशेषाणां सागरोपमत्रिपल्योपमार्द्धहीनमिता ॥२८॥**

अर्थ—( असुरनागसुपर्णद्वीपशेषाणां ) असुरकुमार, नागकुमार, सुपर्णकुमार, द्वीपकुमार और शेष छह कुमारोंकी ( स्थितिः ) आयु ( सागरोपमत्रिपल्योपमार्द्धहीनमिता ) क्रमसे एक सागर, तीन पल्य, दो पल्य, और डेड़ पल्यकी है । अर्थात् असुरकुमारोंकी आयु एक सागरकी है, नागकुमारोंकी तीन पल्य है, सुपर्णकुमारोंकी अढाई पल्य है, द्वीपकुमारोंकी दो पल्य है और शेष रहे जो छह कुमार उनकी डेढ़ डेढ़ पल्यकी है । इस प्रकार भवनवासी देवोंकी उत्कृष्ट आयु है ॥ २८ ॥

**सौधर्मैशानयोः सागरोपमेऽधिके ॥ २९ ॥**

अर्थ—( सौधर्मैशानयोः ) सौधर्म और ऐशानस्वर्गके देवोंकी उत्कृष्ट आयु ( सागरोपमे अधिके ) दो सागरसे कुछ अधिक है ॥ २९ ॥

**सानत्कुमारमाहेन्द्रयोः सप्त ॥ ३० ॥**

अर्थ—( सानत्कुमारमाहेन्द्रयोः ) सानत्कुमार और माहेन्द्र इन दोनों स्वर्गोंके देवोंकी आयु ( सप्त ) कुछ अधिक सात सागरकी है ॥ ३० ॥

**त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपञ्चदशभिरधिकानि तु ॥ ३१ ॥**

अर्थ—( त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपञ्चदशभिः ) सात सागरसे तीन, सात, नव, ग्यारह, तेरह, और पन्द्रह सागर ( तु अधिकानि ) अधिक आयु क्रमसे अगले छह जुगलोंमें है । अर्थात् ब्रह्मब्रह्मोत्तरमें दश सागरसे कुछ अधिक, लान्तव और कापिष्ठमें चौदह सागरसें कुछ अधिक, शुक्रमहाशुक्रमें सोलह सागरसे कुछ अधिक, सतार और सहस्रारमें अठारह सागरसे कुछ अधिक, आनत और प्राणतमें बीस सागरकी और आरण तथा अच्युतमें बाईस सागरकी उत्कृष्ट आयु है । सूत्रमें 'तु' शब्द होनेसे सहस्रार पर्यन्तके देवोंकी आयु कुछ कुछ अधिक कही गई है ॥ आगे अधिक नहीं है—पूरे २ सागरोंके परिमाण ही है ॥ ३१ ॥

**आरणाच्युतादूर्द्ध्वमेकैकेन नवसु ग्रैवेयकेषु विजयादिषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ ३२ ॥**

अर्थ—( आरणाच्युतात् ) आरण और अच्युत युगलसे ( ऊर्द्ध्वम् ) ऊपर (नवसु ग्रैवेयकेषु) नव ग्रैवेयकोंमें, नव अनुदिशोंमें, (विजयादिषु) विजयादिक चार विमानोंमें ( च ) और

(सर्वार्थसिद्धौ) सर्वार्थसिद्धि विमानमें (एकैकेन) एक एक सागर बढ़ती आयु है ॥ अर्थात् प्रथम ग्रैवेयकमें तेईस सागर, दूसरेमें चौवीस सागर, तीसरेमें पच्चीस सागर, चौथेमें छब्बीस सागर, पांचवेंमें सत्ताईस सागर, छट्ठमें सातवेंमें उनतीस सागर, आठवेंमें तीस सागर, नवमेंमें इकतीस सागर, नव अनुदिशोंमें बत्तीस सागर, और विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित तथा सर्वार्थसिद्धि इन पांचों विमानोंमें तेतीस सागरकी उत्कृष्ट आयु है ॥ ३२ ॥

**अपरा पल्योपममधिकम् ॥ ३३ ॥**

अर्थ—(अपरा) जघन्य आयु अर्थात् कमसे कम आयु सौधर्म और ईशान स्वर्गमें (**पल्योपमम् अधिकम्**) एक पल्यसे कुछ अधिक है ॥ ३३ ॥

**परतः परतः पूर्वा पूर्वानन्तरा ॥ ३४ ॥**

अर्थ—(**पूर्वा पूर्वा**) पहिले २ युगलकी उत्कृष्ट आयु (**परतः परतः**) अगले अगले युगलोंमें (**अनन्तरा**) जघन्य है ॥ **भावार्थ**—सौधर्म और ऐशान स्वर्गमें जो कुछ अधिक दो सागरकी उत्कृष्ट आयु है, वही सानत्कुमार और माहेन्द्रमें जघन्य आयु है और जो सानत्कुमार माहेन्द्रकी कुछ अधिक सात सागरकी उत्कृष्ट आयु है, वही अगले ब्रह्म ब्रह्मोत्तर

---

१ सर्वार्थसिद्धि शब्द जुदा कहनेका तात्पर्य यह है कि उसमें उत्कृष्ट ही आयु है जघन्यादिक भेद नहीं हैं।

युगलमें जघन्य है। इसीप्रकार अगले समस्त विमानोंमें समझना चाहिये। सर्वार्थसिद्धिमें जघन्य आयु नहिं होती है ॥ ३४ ॥

**नारकाणां च द्वितीयादिषु ॥ ३५ ॥**

अर्थ—( च ) और इसी प्रकार ( द्वितीयादिषु ) दूसरे तीसरे आदि नरकोंमें भी ( नारकाणां ) नारकी जीवोंकी जघन्य आयु है। अर्थात्—रत्नप्रभा पृथिवीमें जो नारकी जीवोंकी एक सागरकी उत्कृष्ट आयु है—वही दूसरे नरकमें जघन्य है और दूसरेकी उत्कृष्ट आयु तीसरेमें जघन्य है। इसीप्रकार सातों नरकोंमें जानना चाहिये ॥ ३५ ॥

**दशवर्षसहस्राणि प्रथमायाम् ॥ ३६ ॥**

अर्थ—( प्रथमायां) प्रथम नरकमें सीमन्तक नाम पहिले पटलके नारकी जीवोंकी जघन्य आयु ( दशवर्षसहस्राणि ) दशहजार वर्षकी है ॥ ३६ ॥

**भवनेषु च ॥ ३७ ॥**

अर्थ—( भवनेषु ) भवनवासियोंमें ( च ) भी जघन्य आयु दशहजार वर्षकी है॥३७॥

**व्यन्तराणां च ॥ ३८ ॥**

अर्थ—( व्यन्तराणां ) व्यन्तर देवोंकी ( च ) भी जघन्यस्थिति दशहजार वर्षकी है३८

**परा पल्योपममधिकम् ॥ ३९ ॥**

अर्थ—व्यन्तरोंकी ( परा ) उत्कृष्ट आयु ( पल्योपमम् अधिकम् ) एक पल्यसे कुछ अधिक है ॥ ३९ ॥

**ज्योतिष्काणां च ॥ ४० ॥**

अर्थ—( ज्योतिष्काणां ) ज्योतिष्क देवोंकी ( च ) भी उत्कृष्ट आयु कुछ अधिक एक पल्यकी है ॥ ४० ॥

**तदष्टभागोऽपरा ॥ ४१ ॥**

अर्थ—ज्योतिष्क देवोंकी ( अपरा) जघन्य आयु ( तदष्टभागः ) उस एक पल्यके आठवें भागके बराबर है ॥ ४१ ॥

**लौकान्तिकानामष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषाम् ॥ ४२ ॥**

अर्थ—ब्रह्मस्वर्गके अन्तमें रहनेवाले ( सर्वेषाम् ) समस्त ( लौकान्तिकानां ) लौकान्तिक देवोंकी उत्कृष्ट और जघन्य आयु ( अष्टौ सागरोपमाणि ) आठ सागरकी है ॥४२॥

इति श्रीमदुमास्वामिविरचिते तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

---

( १ ) यह श्रीपूज्यपादस्वामीकृत सर्वार्थसिद्धिका वार्तिक है । क्योंकि श्रीमट्टाकलङ्कदेवने "अष्टसागरोपमा लौकान्तिकाः" कहा है ।

## अथ पञ्चमोऽध्यायः प्रारभ्यते ।

### अजीवकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलाः ॥ १ ॥

अर्थ—( धर्माधर्माकाशपुद्गलाः ) धर्म अधर्म आकाश और पुद्गल ये चार द्रव्य ( अजीवकायाः ) अजीवकाय अर्थात् अचेतन और बहुप्रदेशी पदार्थ हैं ॥ १ ॥

### द्रव्याणि ॥ २ ॥

अर्थ—उक्त चारों पदार्थ द्रव्य हैं अर्थात् षट् द्रव्योंमेंसे ये ४ द्रव्य हैं । तीन कालमें जो अपने गुणपर्यायोंको द्रवै अर्थात् प्राप्त होय, उसे द्रव्य कहते हैं ॥ २ ॥

### जीवाश्च ॥ ३ ॥

अर्थ—( जीवाः ) जीव ( च ) भी द्रव्य है ॥ अर्थात् जीव भी अपने गुणपर्याय सहित हैं, इस कारण इनकी भी द्रव्यसंज्ञा है ॥ ३ ॥

### नित्यावस्थितान्यरूपाणि ॥ ४ ॥

अर्थ—इस अध्यायके ३९ वें सूत्रमें कहे हुए कालद्रव्यसहित ये जीव, अजीव, धर्म,

---

( १ ) 'अजीवाश्च ते काया' इति कर्मधारयसमासः ।

अधर्म, और द्रव्य ( **नित्यावस्थितानि** ) नित्य हैं अर्थात् ये कभी नष्ट नहीं होते हैं और अवस्थित हैं अर्थात् संख्यामें घटते बढ़ते नहीं हैं। सारांश यह है कि, द्रव्य छह हैं सो कभी सात अथवा पांच नहीं होते हैं। तथा ये सब ( **अरूपाणि** ) रूपरहित अरूपी हैं ॥

**रूपिणः पुद्गलाः ॥ ५ ॥**

**अर्थ**—किन्तु ( **पुद्गलाः** ) पुद्गलद्रव्य ( **रूपिणः** ) रूपी हैं ॥ यद्यपि रूपीशब्दके अनेक अर्थ हैं, परतु यहां परमागमके अनुसार 'मूर्तीक' अर्थ ही समझना चाहिये ॥ ५ ॥

**आ आकाशादेकदेकद्रव्याणि ॥ ६ ॥**

**अर्थ**—( **आ आकाशात्** ) आकाशपर्यन्त ( **एकद्रव्याणि** ) एक एक द्रव्य हैं अर्थात् धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य और आकाश द्रव्य ये एक एक हैं ॥ जब ये तीनों एक एक हैं, तो जीव, पुद्गल और काल इन तीनों द्रव्योंमें विना कहे भी अनेकता सिद्ध हो जाती है। सो आगमानुसार जीवद्रव्य अनन्तानन्त है। पुद्गलपरमाणु, जीवोंसे अनन्त गुणें हैं और कालद्रव्यके अणु असंख्यात हैं ॥ ६ ॥

**निष्क्रियाणि च ॥ ७ ॥**

**अर्थ**—( **च** ) और ये धर्म अधर्म और आकाश तीनों ही द्रव्य ( **निष्क्रियाणि** ) हलन चलनरूप क्रियासे रहित हैं ॥ बाह्याभ्यन्तर कारणसे एक क्षेत्रको छोड़कर अन्यत्र जानेको

क्रिया कहते हैं। सो ये तीनो द्रव्य लोकाकाशमें व्याप्त हैं, अनादि कालसे यहीं हैं, यहीं रहेंगे और क्रियारहित हैं ॥ ७ ॥

असंख्येयाः प्रदेशाः धर्माधर्मैकजीवानाम् ॥ ८ ॥

अर्थ—( धर्माधर्मैकजीवानाम् ) धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य और एकजीवद्रव्यके ( असंख्येयाः प्रदेशाः ) असंख्यात असंख्यात प्रदेश हैं ॥ जितने क्षेत्रको एक अविभागी ( जिससे छोटा और भाग नहीं हो सके) पुद्गलपरमाणु रोकता है, उतने क्षेत्रको एक प्रदेश कहते हैं ॥८॥

आकाशस्यानन्ताः ॥ ९ ॥

अर्थ—( आकाशस्य ) आकाशके ( अनन्ताः ) अनंत प्रदेश हैं। किन्तु लोकाकाशके असंख्यात प्रदेश हैं ॥ ९ ॥

संख्येयाऽसंख्येयाश्च पुद्गलानाम् ॥ १० ॥

अर्थ—( पुद्गलानाम् ) पुद्गलोंके ( संख्येया असंख्येयाः ) संख्यात असंख्यात ( च ) और अनन्त प्रदेश हैं ॥ यद्यपि शुद्ध पुद्गल तो अविभागी एक परमाणु एक ही प्रदेशवाला है परन्तु पुद्गलपरमाणुओंमें मिलनविछुरन शक्ति है। इस कारण अनेक स्कन्ध दो दो परमाणुओंके और अनेक तीन तीन चार चार परमाणुओंके हैं। इसी प्रकार संख्यात परमाणुओंके तथा असंख्यात और अनन्त परमाणुओंके भी स्कन्ध हैं।

यहां यदि कोई प्रश्न करै कि—लोकाकाश तो असंख्यप्रदेशी है और पुद्गल अनन्तानन्त-परमाणु हैं तथा स्कन्ध अनन्त परमाणुओंके हैं, फिर वे लोकाकाशमें कैसे समाते होंगे? तो इसका समाधान यह है कि—पुद्गलोंके परिणमन दो प्रकार हैं, एक सूक्ष्मपरिणमन, और दूसरा स्थूलपरिणमन। सो जब इनका सूक्ष्मपरिणमन होता है, तब आकाशके एक ही प्रदेशमें अनन्त परमाणु आ सकते हैं। इसके सिवाय आकाशमें अवकाशदानशक्ति भी है, इसकारण यह दोष नहिं आता है॥ १०॥

**नाणोः ॥ ११ ॥**

अर्थ—( अणोः ) अणु अर्थात् पुद्गलके परमाणुके ( न ) प्रदेश नहीं हैं अर्थात् परमाणुके एकप्रदेशमात्रता कही है। क्योंकि परमाणुके भेदका ( खंडका ) अभाव है॥ ११ ॥

**लोकाकाशेऽवगाहः ॥ १२ ॥**

अर्थ—इन समस्त धर्मादिक द्रव्योंका ( लोकाकाशे ) लोकाकाशमें ( अवगाहः ) अवगाह अर्थात् स्थिति है॥ लोकाकाशसे बाहर अलोकाकाशमें अन्य कोई भी द्रव्य नहीं है। जहां तक पांच द्रव्य हैं, वहींतकके आकाशको लोकाकाश कहते हैं॥ १२ ॥

**धर्माधर्मयोः कृत्स्ने ॥ १३ ॥**

अर्थ—( धर्माधर्मयोः ) धर्म और अधर्म द्रव्यका अवगाह ( कृत्स्ने ) समस्त लोकाका-

शमें है । अर्थात् जैसे तिलोंमें सर्वत्र तैल व्याप्त है, उसीप्रकार लोकाकाशके समस्त प्रदेशोंमें धर्म अधर्म द्रव्यके प्रदेश व्याप्त हैं ॥ १३ ॥

**एकप्रदेशादिषु भाज्यः पुद्गलानाम् ॥ १४ ॥**

अर्थ—( एकप्रदेशादिषु ) लोकके एक प्रदेशादिक भागोंमें ( पुद्गलानां ) पुद्गल द्रव्योंका अर्थात् एक परमाणु द्विपरमाणु संख्यात असंख्यात और अनन्त परमाणुओंका अवगाह ( भाज्यः ) विकल्प करना चाहिये । अर्थात् उक्त पुद्गलोंका अवगाह एक, दो आदि प्रदेशोंमें जानना चाहिये ॥ १४ ॥

**असंख्येयभागादिषु जीवानाम् ॥ १५ ॥**

अर्थ—( असंख्येयभागादिषु ) लोकके असंख्यात भागादिमें ( जीवानां ) जीवोंका अवगाह है ॥ १५ ॥

यहां जो जीव एक छोटेसे शरीरमें होता है, वही बड़े शरीरमें कैसे व्याप्त होता है, ऐसा प्रश्न होता है । इस लिये उसके उत्तरमें कहते हैं कि:—

**प्रदेशसंहारविसर्पाभ्यां प्रदीपवत् ॥ १६ ॥**

अर्थ—एक जीवके प्रदेश लोकाकाशके समान हैं, तथापि वे ( प्रदीपवत् ) दीपककी

रोशनीके समान ( प्रदेशसंहारविसर्पाभ्याम् ) प्रदेशोंमें संकोचता विस्तारताके होनेसे जैसा आधार ( आश्रय शरीर ) हो, वैसे ही संकोचविस्ताररूप प्रदेशवाले हो जाते हैं ॥

अब प्रत्येक द्रव्यका उपकार कहते हैं—

**गतिस्थित्युपग्रहौ धर्माधर्मयोरुपकारः ॥ १७ ॥**

अर्थ—जीवों और पुद्गलोंको (गतिस्थित्युपग्रहौ) गमनरूप और स्थितिरूप करना ( धर्माधर्मयोः ) धर्म और अधर्म द्रव्यका ( उपकारः ) उपकार है। भावार्थ—जीव और पुद्गलोंके चलनेमें तो धर्मद्रव्य सहकारी है और स्थिति करनेमें अधर्मद्रव्य उपकारी ( सहायक ) है—प्रेरक नहीं है ॥ १७ ॥

**आकाशस्यावगाहः ॥ १८ ॥**

अर्थ—समस्त द्रव्योंको अर्थात् जीवादि पांचों द्रव्योंको ( अवगाहः ) अवकाश देना अर्थात् जगह देना ( आकाशस्य ) आकाशद्रव्यका उपकार है ॥ १८ ॥

**शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः पुद्गलानाम् ॥ १९ ॥**

अर्थ—( शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः ) शरीर वचन मन और श्वासोच्छ्वासादिक बनना ( पुद्गलानां ) पुद्गलोंका उपकार है। भावार्थ—आहारवर्गणादि पांच तरहके पुद्गलसमूहोंसे शरीर आदि बनते हैं ॥ १९ ॥

